उपदिश्यते, प्रेर्यंते वा इति नौः, नवतिश्च । तेषु साधुः नाव्यस्तेषाम् नाव्यानाम् । अथवा नावा तार्या नाव्या नद्यः, तासाम् ।

**त्वं नो॑ अ॒स्या इ॑न्द्र दु॒र्हणा॑याः पा॒हि व॑ज्रिवो दुरि॒ताद॒भीके॑ ।**
**प्र नो॒ वाजा॑न्र॒थ्यो॒३॒ अश्व॑बुध्यानि॒षे य॑न्धि॒ श्रव॑से सू॒नृता॑यै ॥१४॥**

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! हे (वज्रिवः) वीर्यवन् ! उत्तम शत्रु-वारक नीति और साम आदि उपायों के स्वामिन् ! राजन् ! प्रभो ! परमेश्वर ! (त्वं) तू (नः) हमें (अस्याः) इस (अभीके) संग्राम में भी (दुर्हणायाः) दुःख या कठिनता से नाश करने योग्य, दुःसाध्य शत्रुसेना या दारिद्र्य आदि बिपत्ति से और ( दुरितात् ) दुष्टाचार और दुर्गति से (पाहि) बचा और (रथ्यः) रथारोहियों में सबसे कुशल, महारथी होकर (नः) तू हमारे ( अश्वबुध्यान् ) सूर्य के आश्रय पर होने वाले अन्नों को मेघ के समान, अश्व सैन्य के आश्रय पर प्राप्त होने वाले ( वाजान् ) ऐश्वर्यों तथा संग्रामों को (श्रवसे) कीर्ति, ऐश्वर्य और (सूनृताय) उत्तम अन्नादि समृद्धि, वेदवाणी तथा धन प्राप्ति के लिये (प्र यन्धि) अच्छी प्रकार प्रदान कर । मेघ के पक्ष में—जलों को देने से मेघ 'इन्द्र' है । विद्युत् युक्त होने से वह 'वज्रवान्' है । वह दुःख से नाश होने वाली दुष्काल, दारिद्र्य आदि जन जनपीड़ा से हमें बचावे । वह रस या जल-मय होने से या वेगवान् होने से 'रथ्य' है । सूर्य 'अश्व' है; उसके आश्रय पर होने वाले अन्न आदि पदार्थ 'अश्वबुध्न्य वाज' हैं । उनको अन्न और बल की वृद्धि के लिये प्रदान करें । अथवा—हे ऐश्वर्यवन् ! राजन् ! हमें (अश्वबुध्यान् वाजान् यन्धि) तू वेग वाले पदार्थों के जानने वाले विद्वान् प्राप्त करा ।

**मा सा ते॑ अ॒स्मत्सु॑म॒तिर्वि द॑स॒द्वाज॑प्रमहः॒ समिषो॑ वरन्त । आ नो॑ भज मघव॒न्गोष्व॒र्यो मंहि॑ष्ठास्ते सध॒मादः॑ स्याम ॥१५॥२६॥८॥१॥**

भा०—(सा ते) वह तेरी कृपा से प्राप्त हुई (सुमतिः) शुभ, उत्तम, पूजनीय, ज्ञानमय मति ( अस्मत् ) हमसे (मा) कभी न ( विदसत् )

विनष्ट हो। हे (वाजप्रमहः) अन्नों और ऐश्वर्यों को देने वाले तथा विज्ञानवान् पुरुषों द्वारा उत्तम रीति से पूजने योग्य (मघवन्) ऐश्वर्यवन् राजन् और परमेश्वर! (इषः) हमारी समस्त कामनाएं और इष्ट प्रजाएं भी तुझे (सं वरन्त) एकत्र होकर वरण करें। हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन्! तू (अर्यः) सबका स्वामी है। तू (नः) हमें (गोषु) भूमियों, उत्तम वाणियों तथा इन्द्रियगणों के आश्रय पर (आ भज) उत्तम २ सुख प्रदान कर। (ते) तेरी कृपा से हम सब (मंहिष्ठाः) अति दानशील और वृद्धिशील होकर (सधमादः) एक साथ मिलकर आनन्द सुख से रहने और अन्नादि से तृप्त होने वाले (स्याम) होवें। इति षड्विंशो वर्गः॥ इत्यष्टमोऽध्यायः॥

---

इति प्रथमोऽष्टकः

इति प्रतिष्ठितविद्यालंकार-मीमांसातीर्थविरुदोपशोभित श्रीमत्पण्डित जयदेवशर्म-विरचिते, ऋग्वेदस्यालोकभाष्ये प्रथमोऽष्टकः समाप्तः॥

